और उसने निश्चय किया कि वह नहीं बोलेगी।

यह विचार और कल्पना की जटिलता में मग्न थी कि सहसा संन्यासी की पदचाप शांत हो गई। पर वह चलती गई। संन्यासी से टकराने को हुई तब जागी। एक डग पीछे हटी।

संन्यासी ने उसकी ओर देखा। कहा—देखो, द्वार पर खड़ी होओ, तीसरी चारपाई पर वह है।

जैनब का हृदय भीषण रीति से धड़क उठा। अपना संपूर्ण बल लगाकर एक पैर चौखट के निकट रखा। उसपर पूर्ण बल डाला और फिर गर्दन आगे बढ़ाकर भीतर देखा।

उसने देखा कि तीसरी चारपाई पर एक व्यक्ति लेटा है। चेहरा हल्दी जैसा पीला है। नयन अधखुले स्थिर हैं और कपोल की अस्थियाँ उभर आई हैं। इससे अधिक उसपर प्रभाव डाला अनिल के एकदम श्वेत बिछावन और उढ़ावन ने। यह उसका अनिल है? उसे लगा कि यह अनिल की मृत्युशय्या है। वह फूलों के बीच लेटा है।

उसका जी मचलाया, सिर घूमने लगा। वह निद्रित की भाँति हिली, डगमगाई, चीखी और द्वार के भीतर गिर पड़ी।

संन्यासी की भवें चढ़ गईं। वह दौड़ा। दूसरे संन्यासी की सहायता से उसे बाहर बरामदे में डाला।

'जाओ। स्ट्रेचर लाओ।' नाड़ी-परीक्षा करते हुए उन्होंने कहा। देखा कि उसका हृदय गोली लगे पक्षी की भाँति फड़फड़ा रहा है। ज्वर तेजी स चढ़ता आ रहा है।

जब स्ट्रेचर पर डाल संन्यासियों ने उसे उठा लिया तो वह बोले—'तेरह नंबर कमरे में पाँचवा बेड...। हरिहर ब्रह्मचारी से कहो, इंजेक्शन का सामान...'

---